॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

अथ

# भाषाटीकायुते श्रीमद्भागवते

# एकादशस्कन्धः ।

## अथ प्रथमोऽध्यायः ।

ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ॥ श्रीबादरायणिरुवाच॥
कृत्वा दैत्यवधं कृष्णः सरामो यदुभिर्वृतः ॥ भुवोऽ-
वतारयद्भारं जविष्ठं जनयन्कलिम् ॥ १ ॥

दोहा—ब्रह्म सच्चिदानंदघन, व्यापक हरि सब ठौर ॥
धरिये ताका ध्यान जो, माया को शिर मौर ॥ १ ॥

श्रीगणेशाय नमः ॥ पहिले दशमस्कंधमें भक्तनके उद्धारिवेको भूभार हरणको प्रगट भये श्रीकृष्णचंद्रकी लीला कही, अब एकादशस्कंधमें भक्तनको उपदेश और पूजामार्ग भक्तिमार्गको फल निर्णय करि कहैंगे, और सब भक्तनको अपने स्थानको प्राप्त करैंगे, ऐसी भांति या एकादशस्कंधमें मुक्तिलीला कहैं जे तहां पहिले कुरुक्षेत्रमें वसुदेव नारदसो कर्मयोग पूंछत भये, तब नारद कर्मयोग सब कहत भये, ताते चित्त शुद्ध भयो, जब वसुदेवजीको ज्ञान उत्पन्न भयो अर्थात् श्रीकृष्ण राम ये दोऊ साक्षात् ईश्वर हैं सो फिर वह ज्ञान रह्यो नहीं, तातें फेरि ब्रह्मज्ञान नारदसों पूछेंगे तब नारद पांच अध्याय

---

दोहा—मंगलमूरति सुखकरन, दुःखहरन यदुवीर ॥ कृपा करहु जन जान निज, सुंदर श्यामशरीर ॥ १ ॥ एकादशस्कंध यह, ज्ञानकाण्डको सार ॥ शुद्ध कियो कल्याणहित, कछु निजमति अनुसार ॥ २ ॥ कहत प्रथमअध्यायमें, यादवकुलको शाप ॥ मुसल भयो जिमि सांबके, प्रजहि भयो परिताप ॥ ३ ॥

ये कोपिता सुबहुपाण्डुसुताः सपत्नैर्दुर्द्यूतहेलनकचग्रहणादिभिस्तान्॥ कृत्वानिमित्तमितरेतरतः समेतान्हत्वा नृपान्निरहरत्क्षितिभारमीशः ॥ २ ॥ भूभाररराजपृतना यदुभिर्निरस्य गुप्तैः स्वबाहुभिरचिन्तयदप्रमेयः ॥ मन्येऽवनेर्ननु गतोऽप्यगतं हि भारं यद्यादवं कुलमहो ह्यविषह्यमास्ते ॥ ३ ॥

---

करि वर्णन करैंगे, तहां पहिले अध्यायमें वैराग्य उपजायवेके कारण यदुकुलको ब्रह्मशापके मिष करिकै विषयसुखको अनित्य कहैं हैं पीछे चारि अध्यायन करि राजा जनकको और नव योगीश्वरनको संवाद कहैंगे, तामें परमतत्व निरूपण करैंगे, छठे अध्यायमें श्रीकृष्ण उद्धवको संगम कहैंगे, पीछे तेईस अध्यायन करि उद्धवको श्रीकृष्ण परमतत्व निरूपण करैंगे, पीछे द्वै अध्यायकरि यादवनको संहार कहैंगे, या भांति इकतीस अध्याय करि एकादशस्कंध कहैंगे, तहां पहिले पूर्वस्कंधकी कथा सुधि करिकै शुकदेवजी आरंभ करैं हैं, दैत्यनको वध करि श्रीकृष्ण बलदेवजी मिलि करिकै यादव सहित कौरव पांडवनमें शीघ्र कलह उत्पन्न करि पृथ्वीको भार उतारत भये ॥ १ ॥ जे पांडुके पुत्र शत्रुनसो बहुत कोपित कराये गये, कपटयुक्त जूआ खेल जिनको राज्य लियो अवज्ञा करि द्रौपदीके केश ग्रहण किये, तिनहीको निमित्त करि दोउ पक्षमें मिले राजानको मारिकैं पृथिवीको भार उतारते भये ॥ २ ॥ अप्रमेय भगवान् श्रीकृष्ण फिर विचारने लगे कि यद्यपि मैंने भूमिको भाररूप राजसेना अपनें बाहुसों पालित यादवनसों नाश कराई तोहू भूमिको भार न गयो, क्यों कि जो अभी यदुकुल बडो अनंत बाकी है, यह बडो भार है यासो ग्या गये भारको नहीं गयेकी तरह मानो हौ ॥ ३ ॥

नैवान्यतः परिभवोऽस्य भवेत्कथञ्चिन्मत्संश्रयस्य विभवोन्नहनस्य नित्यम् ॥ अन्तः कलिं यदुकुलस्य विधाय वेणुस्तम्बस्य वह्निमिव शान्तिमुपैमि धाम ॥४॥एवं व्यवसितो राजन्सत्यसङ्कल्प ईश्वरः॥ शापव्याजेन विप्राणां संजह्रे स्वकुलं विभुः॥५॥ स्वमूर्त्या लोकलावण्यनिर्मुक्त्या लोचनं नृणाम् ॥ गीर्भिस्ताः स्मरतां चित्तं पदैस्तानीक्षतां क्रियाः॥ ६ ॥ आच्छिद्य कीर्तिं सुश्लोकां वितत्य ह्यञ्जसा नु कौ ॥ तमोऽनया तरिष्यन्तीत्यगात्स्वं पदमीश्वरः॥ ७ ॥

जाकें मैं आश्रय हों ताकों पराजय तो औरतें न होइ और ये तो सब यादव वैभव करि उद्धत भये हैं तातें इनमें आपुसमें कलह उपजाइकें जैसें बांसनके वनमें रगडसों उपजी आगि बांसनको जलायके शांत होय है ऐसैंही यादवनमें क्लेश उत्पन्न कर इनकौ संहार करके शांतिको प्राप्त हेके अपने धामको पधारूंगो ॥४॥ हे राजन् ! या प्रकार बुद्धिसों निश्चय करि सत्यसंकल्प ईश्वर श्रीकृष्ण ब्रह्मशापके मिषसों अपनो कुलसंहार करत भये ॥५॥ जाके समान लोकमें कोई सुंदर नहीं जाके निमित्तसों लोक शोभाको प्राप्त होय हैं ऐसे अपने शरीरसों भक्तजननके नेत्रनको अपनेमें आसक्त कर तथा अपने मनोहर वचनसों विन वचननके स्मरण करनवारे लोकनको चित्त आकर्षण कर रजसो चिह्नित अपने पदकमलनके अवलोकन करनवारे प्राणिनकी अन्य स्थाननमें जायवेकी चेष्टाको रोककर समयमें उत्पन्न होनवारे प्राणी याही अवलम्बसों संसारके पार हैजायगे ऐसो विचार कर पुण्यात्मानमें धारण करी जाय ऐसी अपनी कीर्तिको पृथ्वीमें फैलायके श्रीकृष्ण अपने धामको पधारे ॥ ६ ॥ ७ ॥

राजोवाच ॥ ब्रह्मण्यानां वदान्यानां नित्यं वृद्धोपसे-
विनाम् ॥ विप्रशापः कथमभूद्वृष्णीनां कृष्णचेत-
साम् ॥ ८ ॥ यन्निमित्तः स वै शापो यादृशो द्विजस-
त्तम ॥ कथमेकात्मनां भेद एतत्सर्वं वदस्व मे ॥ ९ ॥
श्रीशुक उवाच ॥ बिभ्रद्वपुः सकलसुन्दरसन्निवेशं
कर्माऽऽचरन्भुवि सुमङ्गलमाप्तकामः॥आस्थाय धाम
रममाण उदारकीर्तिः संहर्तुमैच्छत कुलं स्थितकृ-
त्यशेषः ॥ १० ॥ कर्माणि पुण्यनिवहानि सुमङ्गलानि
गायज्जगत्कलिमलापहराणि कृत्वा ॥ कालात्मना
निवसता यदुदेवगेहे पिण्डारकं समगमन्मुनयो
विसृष्टाः ॥ ११ ॥

---

परीक्षित् बोले हे शुकदेवजी हे प्रभो ! जे यादव अतिब्रह्मण्य अतिदांत सत्यवक्ता नित्य वृद्धनकी सेवा करनवारे सदा कृष्णमें मन लगाये रहैं हैं विनको ब्राह्मणनको शाप कैसे भयो ॥ ८ ॥ जिनको मन श्रीकृष्णमें लगो हो विनकों ब्राह्मणनको कोप होय है शाप लगानो नहीं चाहिये तौ यह यादवनकों शाप कैसे लगो हे शुक देवजी ! यह शाप जा कारणसौ भयो और सम्मतिसौ रहने-वाले यादवनमें भेद कैसे भयो सो हमसौ कहो ॥ ९ ॥ शुकदेवजी बोले पहिलें भक्तनके सुख देवेके अर्थ भगवान्नै सकल सुंदरतानि-धान स्वरूप धर अत्यंत मंगलकर्म भूमिमें किये, यद्यपि आप पूर्ण-काम हैं तथापि फेरि द्वारकामें धाम करि क्रीडा करते सब भक्तनको सुख दियो, पहिले जीवनके उद्धारको उदार कीर्ति विस्तारी, आगे अपनें कुल संहारको इच्छा करतभये कारण कि इतनोही कृत्य बाकी रह्यो है ॥ १० ॥ भगवान्श्रीकृष्णचन्द्र जो कार्य करतेहैं वे कर्म केवल

विश्वामित्रोऽसितः कण्वो दुर्वासा भृगुरङ्गिराः ॥
कश्यपो वामदेवोऽत्रिर्वसिष्ठो नारदादयः ॥ १२ ॥
क्रीडन्तस्तानुपव्रज्य कुमारा यदुनन्दनाः ॥ उप-
संगृह्य पप्रच्छुरविनीता विनीतवत् ॥ १३ ॥ ते वेष-
यित्वा स्त्रीवेषैः साम्बं जाम्बवतीसुतम् ॥ एषा पृच्छति
वो विप्रा अन्तर्वत्न्यसितेक्षणा ॥ १४ ॥ प्रष्टुं विलज्जती
साक्षात्प्रब्रूतामोघदर्शनाः ॥ प्रसोष्यन्ती पुत्रकामा
किंस्वित्संजनयिष्यति ॥ १५ ॥

---

कीर्तन करवेसौंही पुण्यके बढानेवारे सुखरूप और कीर्तन करवेवा-रनके पाप दूर करनवारे हे ऐसे कर्म करवेके निमित्त बुलाये ब्राह्मण-नको इन सब करमनसों निश्चिन्त हो श्रीकृष्णने पिंडारक नाम स्थानपर जायवेको कही तब मुनि तहां जातभये भगवान् श्रीकृष्ण कालरूप हैवेसो वसुदेवजीके घरमें रहकर अपने कुलको निर्मूल करनौ चाहतेहे याही कारण ऋषिनको पिंडारक स्थानमें भेजौ सो वे सब पिंडारकनाम तीर्थमें वे ऋषि चलेगये ॥ ११ ॥ तिन मुनिनके नाम कहैं हैं विश्वामित्र, असित, कण्व, दुर्वासा, भृगु, अंगिरा, कश्यप, वामदेव, अत्रि, वसिष्ठ, नारद आदि लेकरि औरहू मुनि हैं ॥ १२ ॥ इन ऋषीश्वरनके पास सब यदुकुमार खेलत २ जाइकरिकैं पाय परि परि नमस्कार करि पूछत भये, परन्तु विनके मनमें कपटभरो हो ॥ १३ ॥ अब उन सब बालकनको प्रश्न हैं ते सब बालक जांबव-तीके पुत्र सांबको स्त्रीवेष बनाई पूछत भये, अहो मुनीश्वर ! तुम सर्वज्ञ हो यह गर्भवती है याकें पुत्रकामना है, और प्रसव होनहार है, तुमसों साक्षात् पूछत लज्जा करे है, याकें कहा होगो पुत्र या कन्या यों पूछतभये ॥ १४ ॥ १५ ॥

एवं प्रलब्धा मुनयस्तानूचुः कुपिता नृप ॥ जनयि-
ष्यति वो मन्दा मुसलं कुलनाशनम् ॥ १६ ॥ तच्छ्रुत्वा
तेऽतिसन्त्रस्ता विमुच्य सहसोदरम् ॥ साम्बस्य
दद्दशुस्तस्मिन्मुसलं कुलनाशनम् ॥ १७॥ किं कृतं
मन्दभाग्यैर्नः किं वदिष्यन्ति नो जनाः ॥ इति विह्व-
लिता गेहानादाय मुसलं ययुः ॥ १८ ॥ तच्चोपनीय
सदसि परिम्लानमुखश्रियः ॥ राज्ञ आवेदयाञ्चक्रुः
सर्वयादवसन्निधौ ॥ १९ ॥ श्रुत्वाऽमोघं विप्रशापं दृष्ट्वा
च मुसलं नृप ॥ विस्मिता भयसंत्रस्ता बभूवुर्द्वा-
रकौकसः ॥ २० ॥

---

याभांति छलसो यादवनके बालक पूछत भये, तिनपै कुपित होइ
मुनि बोले हे मूर्खों ! यह तुम्हारे कुलनाशक मूशलकों जनेंगी
॥ १६ ॥ यह सुनि अति भयभीत भये बालक उतावलसों
सांबके उदरको खोलकारि लोहेको मूशल देख त्रासितहोत भये
॥ १७ ॥ परस्पर बोले मंदभागी हमनें यह कहा कीनो, हमसैं
मनुष्य कहा कहैंगे, या भांति विह्वल भये मूशलको ले आव-
तभये ॥ १८ ॥ उनके मुखकी शोभा अतिमलीन भई, सब बालक
वा मूशलकों सभाबीच लायके सब यादवनकें निकट राजा उग्रसे-
नसों कहतभये, परन्तु श्रीकृष्णसूं नहीं कहतभये ॥ १९ ॥ सफल
नाम खाली न जाय ऐसे शापको सुनिकैं और मुशल देखिकैं द्वार-
काके वासी अचरज मानतभये और भयभीत भये ॥ २० ॥

---

१ दोहा—अहो भाग्यकी बात जब, होत समे विपरीत ।
ताकी यह पहचान है, करत सो उलटी रीत ॥ १ ॥

तच्चूर्णयित्वा मुसलं यदुराजः स आहुकः॥ समुद्रसलिले प्रास्यल्लोहं चास्यावशेषितम् ॥ २१ ॥ कश्चिन्मत्स्योऽग्रसील्लोहं चूर्णानि तरलैस्ततः॥उह्यमानानि वेलायां लग्नान्यासन्किलैरकाः ॥२२॥ मत्स्यो गृहीतो मत्स्यघ्नैर्जालेनान्यैः सहार्णवे ॥ तस्योदरगतं लोहं स शल्ये लुब्धकोऽकरोत् ॥ २३ ॥ भगवान्ज्ञातसर्वार्थ ईश्वरोऽपि तदन्यथा ॥ कर्तुं नैच्छद्विप्रशापं कालरूप्यन्वमोदत ॥ २४ ॥ इति श्रीभागवते म० एकादशस्कन्धे विप्रशापो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

श्रीकृष्णके विना पूछे वह यादवनको राजा उग्रसेन ता मूशलको चूर्ण कराइ समुद्रके जलमें बहावत भये रेतवेते शेष जो लोहो रह्योहो सोऊ समुद्रमें डारत भये ॥ २१ ॥ कोउ मत्स्य वा लोहको निगलि गयो, और चूर्ण सब तरंगनिसौं समुद्रनें तीरपै डारि दीनो, तेई सब पटेरे उपजत भए॥ २२॥ वह मत्स्य समुद्रमें और मत्स्यनके संग धीमरने जालमें पकरचो, वाके उदरतें लोह निकस्यो, ताकी वधिकने तीरकी भाल करी ॥ २३ ॥ भगवान् ईश्वर सकल अर्थके ज्ञाता हैं, तौहू निवारणकी इच्छा नहीं करके विप्रशापहीको मुख्य करतभये कारण कि या समे आपु कालरूप हैं ॥ २४ ॥

इति श्रीमद्भागवतभाषाटीकायां एकादशस्कन्धे प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

# अथ द्वितीयोऽध्यायः।

श्रीशुक उवाच ॥ गोविन्दभुजगुप्तायां द्वारवत्यां कुरूद्वह ॥ अवात्सीन्नारदोऽभीक्ष्णं कृष्णोपासनलालसः ॥ १ ॥ को नु राजन्निन्द्रियवान्मुकुन्दचरणाम्बुजम् ॥ न भजेत्सर्वतो मृत्युरुपास्यममरोत्तमैः ॥ २ ॥ तमेकदा तु देवर्षिं वसुदेवो गृहागतम् ॥ अर्चितं सुखमासीनमभिवाद्येदमब्रवीत् ॥ ३ ॥ वसुदेव उवाच ॥ भगवन्भवतो यात्रा स्वस्तये सर्वदेहिनाम्॥ कृपणानां यथा पित्रोरुत्तमश्लोकवर्त्मनाम् ॥ ४ ॥ भूतानां देवचरितं दुःखाय च सुखाय च ॥ सुखायैव हि साधूनां त्वादृशामच्युतात्मनाम् ॥ ५ ॥

---

दूसरे अध्यायमें भक्तिसौं पूछे वसुदेवजी कों नारद जनक और नवयोगीनके संवादकरि शुद्ध वैष्णव धर्म कहैंगे ॥ तहां श्रीशुकदेवजी कहैं हैं हे राजन् ! गोविंदकी भुजनसौं पालित द्वारकामें श्रीकृष्णकी उपासनामें प्रेम करवेवारे नारदजी निरंतर वसतभये ॥ १ ॥ जा श्रीकृष्णकी उपासनामें मुक्तनहूकी उत्कंठा होइ, ताकों कौन न भजे, यह कहैं हैं सर्वत्र मृत्युसों त्रासित कौन इन्द्रियवंत भगवानके चरणकमल न भजे जिन चरणकमलनको देवतानमें श्रेष्ठ ब्रह्मादिक सेवा करे हैं ॥ २ ॥ एक दिन नारद वसुदेवके घर आये, तब वसुदेवजी उत्तम आसनपर बैठारि पूजा नमस्कार करि पूछतभये ॥ ३ ॥ हे भगवन् ! जैसे हरिकी प्राप्तिको मार्गरूप महत् पुरुष हैं, तिनको आइवो दीननके कल्याणके निमित्त है और जैसे माता पिताको आइवो पुत्रादिकनके सुखके निमित्त है, तैसे तुमारो आगमन सब देहधारीनके कल्याणको है ॥ ४ ॥ महात्मानकों देवताहूंकी उपमा

भजन्ति ये यथा देवान्देवा अपि तथैव तान् ॥ छायेव
कर्मसचिवाः साधवो दीनवत्सलाः ॥६॥ ब्रह्मंस्तथापि
पृच्छामो धर्मान्भागवतांस्तव ॥ यांच्छ्रुत्वा श्रद्धया
मर्त्यो मुच्यते विश्वतो भयात् ॥ ७ ॥ अहं किल पुरा-
नन्तं प्रजार्थे भुवि मुक्तिदम् ॥ अपूजयं न मोक्षाय-
मोहितो देवमायया ॥ ८ ॥

---

अनुचित है, यह कहें हैं, प्राणीनको देवतानको चरित्र बहुतवृष्टि आदिकरि दुःखहू करे सुखहू करेहै परन्तु साधुनको चरित्र तो सदा सुखही करेहै या कारण तुम सारिके अच्युत रूपनकों आगमन तो सुखहीके निमित्त है ॥ ५ ॥ और देवता सुखहू देहैं तो भजन करिवेके अनुसार देहैं, तैसें साधु तो नहीं देहैं सो कहें हैं, जैसे छाया पुरुषकी चेष्टाके अनुसार होय है तैसे देवता कर्मानुसार फल देयहैं परन्तु आपसे साधु तो दीननको देखतेई कृपालु होय हैं ॥ ६ ॥ हे नारद ! हम यद्यपि तुमारे आइवेसोंही कृतार्थ भये तथापि तुमकों जिन धर्मनसों भगवान् प्रसन्न होय वे वैष्णवधर्म पूछेहैं जिन धर्मनको श्रद्धातें सुनेतें मनुष्य संसारते छूटेहैं ॥ ७ ॥ कदाचित् तुम कहो भगवानके प्रसन्नताके पात्र तुमतें परे और कोई नहीं है तहां वसुदेवजी कहें हैं हे नारद ! मुक्तिदाता अनंत भगवान्कों मैंने पुत्र कामनाकरि प्रथम आराधन कीनो, देवमाया करि मोहित होय मोक्षप्राप्तिके अर्थ

---

१ यहां दृष्टांत है कि एक देवीके भगतने देवीके जाय फूटचो नारियल भेट धऱ्यो और कही है हे देवी मैया ! मेरे बेटा होय तब वाके बेटा भया परंतु काणो भयो तब वह देवीकों भगत देखिते जायके बोल्यो कि क्योंरी देवी ! तैंने मेरे काणो बेटा क्यों दीनो तब देवी बोली कि जैसी तेरी कौमरी तैसे मेरे गति जैसो फूटचो नारियल तैंने भेट करचो ऐसो काणो बेटा मैंने तोकूं दीनो, याते देवतान्को चरित्र सुखदुःख दोनों देयहै, परंतु हमारे महात्मानको संग तो सदैव सुखही देय है ॥

यथा विचित्रव्यसनाद्भवद्भिर्विश्वतो भयात् ॥ मुच्येम
ह्यञ्जसैवाद्धा तथा नः शाधि सुव्रत ॥ ९ ॥ श्रीशुक
उवाच ॥ राजन्नेवं कृतप्रश्नो वसुदेवेन धीमता ॥
प्रीतस्तमाह देवर्षिर्हरेः संस्मारितो गुणैः ॥ १० ॥
नारद उवाच ॥ सम्यगेतद्व्यवसितं भवता भरतर्षभ ॥
यत्पृच्छसे भागवतान्धर्मांस्त्वं विश्वभावनान् ॥ ११ ॥
श्रुतोऽनुपठितो ध्यात आदृतो वाऽनुमोदितः ॥ सद्यः
पुनाति सद्धर्मो देवविश्वद्रुहोऽपि हि ॥ १२ ॥ त्वया
परमकल्याणः पुण्यश्रवणकीर्तनः ॥ स्मारितो भग-
वानद्य देवो नारायणो मम ॥ १३ ॥ अत्राप्युदाह-
रन्तीममितिहासं पुरातनम् ॥ आर्षभाणां च संवादं
विदेहस्य महात्मनः ॥ १४ ॥

---

आराधन नहीं कियो यह बात सूतिकागृहमें श्रीकृष्णने कही सो मोकों स्मरण है ॥८॥ हे नारद ! ताते अनेकदुःखसंयुक्त सब ओरतें भयवारे संसारसों जैसे श्रम विनामेंछूटों तैसी हमको तुम शिक्षा देउ ॥ ९॥ हे राजन् ! बुद्धिवंत वसुदेवजीने जब ऐसे कह्यो, तब हरिके गुणनकी सुधि दिवाएते प्रसन्नभये देवऋषि नारद वसुदेवजीसों कहत भए ॥१०॥ हे यादवनमें श्रेष्ठ वसुदेव ! तुमने यह भलो निश्चय उत्तम प्रश्न कीनो, जातें तुम संपूर्णके चित्त शुद्ध करनवारे वैष्णवधर्मनको पूछौहो ॥११॥ये धर्म सुननो स्मरण करनो श्रद्धा करि आदरतें ध्यान करवेसो सम्मति देवेसौ सम्पूर्ण विश्वके पातकी जननकोहू शीघ्र पवित्र करदेय है कारण कि यह भगवत्सम्बन्धी धर्म है ॥ १२ ॥ हे वसुदेव ! तुमने परमकल्याणरूप पुण्यश्रवणकीर्तन देव नारायणको स्मरण करायकें मोकों पवित्र कियो जो विनकी सुध तुमने दिवाई ॥१३ ॥ अब यहां

प्रियव्रतो नाम सुतो मनोः स्वायम्भुवस्य यः ॥ त-
स्याग्नीध्रस्ततो नाभिर्ऋषभस्तत्सुतः स्मृतः ॥ १५ ॥
तमाहुर्वासुदेवांशं मोक्षधर्मविवक्षया ॥ अवतीर्णं सुत-
शतं तस्यासीद्वेदपारगम् ॥ १६ ॥ तेषां वै भरतो
ज्येष्ठो नारायणपरायणः ॥ विख्यातं वर्षमेतद्यन्नाम्ना
भारतमद्भुतम् ॥ १७ ॥ स भुक्तभोगां त्यक्त्वेमां
निर्गतस्तपसा हरिम् ॥ उपासीनस्तत्पदवीं लेभे वै
जन्मभिस्त्रिभिः ॥ १८ ॥ तेषां नवनवद्वीपपत-
योऽस्य समन्ततः ॥ कर्मतन्त्रप्रणेतार एकाशीति-
र्द्विजातयः ॥ १९॥

---

मैं तुमसों प्राचीन कथा कहूंहूं; उदारचित्त राजा जनक और ऋषभदेवके पुत्र नव योगीश्वरनको संवाद हैं ॥ १४ ॥ स्वायंभुवमनुको प्रियव्रत नाम पुत्र भयो, ताको पुत्र आग्नीध्र भयो, ताको नाभि भयो, ताकें ऋषभदेव भये ॥ १५ ॥ तिनके मध्य नवयोगीश्वरनको चरित्र कह्यो चाहैहैं तातें औरनको चरित्र न्यारो कहेहैं, विन ऋषभदेवकों वासुदेवकों अंश कहैहैं विननें मोक्षधर्म कहिवेकों अवतार लियो तिनकें १०० पुत्र भये ते सिगरे वेदपारंगत भये ॥ १६ ॥ तिनमें नारायणपरायण भरतजी श्रेष्ठ भये, यह अजनाभखंडही जिनके नामसें भरतखंड प्रसिद्ध भयो ॥ १७ ॥ सो राजा भरत पृथिवीकों भोग करि याकों छोडिकरिकैं तपस्याकों निकसे, हरिकी उपासना करते तीनि जन्ममें हरिकी पदवीकों प्राप्तभये जिनको चरित्रपहले पंचमस्कंधमें कहिआये हैं ॥ १८ ॥ या भरतखंडके चारों ओर विनके नौ पुत्र नौऊ द्वीपके पति भये, इक्यासी पुत्र कर्म-

नवाभवन्महाभागा मुनयो ह्यर्थशंसिनः ॥ श्रमणा
वातरशना आत्मविद्याविशारदाः ॥ २० ॥ कविर्हरि-
रन्तरिक्षः प्रबुद्धः पिप्पलायनः ॥ आविर्होत्रोऽथ द्रु-
मिलश्चमसः करभाजनः॥२१॥ एते वै भगवद्रूपं विश्वं
सदसदात्मकम् ॥ आत्मनोऽव्यतिरेकेण पश्यन्तो
व्यचरन्महीम् ॥ २२ ॥ अव्याहतेष्टगतयः सुरसि-
द्धसाध्यगन्धर्वयक्षसुरकिन्नरनागलोकान् ॥ मुक्ता-
श्चरन्ति मुनिचारणभूतनाथविद्याधरद्विजगवां भुव-
नानि कामम्॥२३॥ त एकदा निमेः सत्रमुपजग्मुर्य-
दृच्छया ॥ वितायमानमृषिभिरजनाभेर्महात्मनः
॥ २४ ॥ तान्दृष्ट्वा सूर्यसंकाशान्महाभागवतान्नृप ॥
यजमानोऽग्नयो विप्राः सर्व एवोपतस्थिरे ॥ २५ ॥

---

मार्गके प्रवर्त्तक ब्राह्मण भये ॥ १९ ॥ और जे नव पुत्र महाभागवत मुनि भये वे परमार्थके उपदेशकर्त्ता आत्मज्ञानके अभ्यासमें तत्पर, दिगंबरवेष आत्मविद्यामें पारंगत भये ॥ २० ॥ तिनके नाम कहें हैं कवि, हरि, अंतरिक्ष, प्रबुद्ध, पिप्पलायन, आविर्होत्र, द्रुमिल, चमस, करभाजन ॥ २१ ॥ वे सब या विश्वकों भगवद्रूप करिकैं देखतभये, स्थूल सूक्ष्मको आत्मातें भिन्न देखतभये, वे सब आत्मरूपहीकों देखते संपूर्ण पृथिवीमें फिरत भये ॥ २२ ॥ अप्रतिहतगतिसों आसक्तिरहित यह योगीश्वर देवता, सिद्ध, साध्य, गंधर्व, यक्ष, मनुष्य,किंनर, नाग, मुनि, चारण, भूतनाथ, विद्याधर, ब्राह्मण,गोलोकनमें अपनी इच्छासों विचरते हैं ॥ २३ ॥ वे सब स्वेच्छासो एक दिन अजनाभखंडमें ऋषिन करि विस्तृत उदारचित्त राजा जनकके यज्ञमें आवत भये ॥ २४ ॥ सूर्य्य समान तेजस्वी परमभागवतनकों

विदेहस्तानभिप्रेत्य नारायणपरायणान् ॥ प्रीतः संपूजयाञ्चक्र आसनस्थान्यथार्हतः ॥ २६ ॥ तान्रोचमानान्स्वरुचा ब्रह्मपुत्रोपमान्नव ॥ पप्रच्छ परमप्रीतः प्रश्रयावनतो नृपः ॥ २७॥ विदेह उवाच ॥ मन्ये भगवतः साक्षात्पार्षदान्वो मधुद्विषः॥ विष्णोर्भूतानि लोकानां पावनाय चरन्ति हि ॥ २८ ॥ दुर्लभो मानुषो देहो देहिनां क्षणभङ्गुरः॥ तत्रापि दुर्लभं मन्ये वैकुण्ठप्रियदर्शनम् ॥ २९॥ अत आत्यन्तिकं क्षेमं पृच्छामो भवतोऽनघाः ॥ संसारेऽस्मिन्क्षणार्धोऽपि सत्सङ्गः शेवधिर्नृणाम् ॥ ३० ॥ धर्मान्भागवतान्ब्रूत यदि नः श्रुतये क्षमम् ॥ यैः प्रसन्नः प्रपन्नाय दास्यत्यात्मानमप्यजः॥ ३१ ॥

---

देखि यजमान अग्नि ब्राह्मण सब उठि ठाढे भये ॥ २५ ॥ तब राजा जनक तिनकों नारायणपरायण जानि प्रसन्न भये आसन दे यथायोग्य पूजा करत भये ॥ २६ ॥ अपनी कांतिकरि शोभासंयुक्त सनकादिकनके समान तिन नौऊनको देखि प्रसन्न बहुत भये विनयकरि नम्र ह्वैकें पूछत भये॥ २७॥पहिले उनकी स्तुति करी कि तुम साक्षात् मधुदैत्यके द्वेषी भगवानके पारषद हो, जो तुम विष्णुभक्त हो लोकनकों पवित्र करवेकों सब ठौर विचरो हो ॥ २८॥ मैंने दुर्लभवस्तु पाई हैं,ताते मेरो बडो भाग्य है,यह कहैहैं देहधारीनकों जो क्षणभंगुर हू शरीर है तोहू मनुष्य देह दुर्लभ है,ताहूमें भगवान्के प्रिय भक्तनको दर्शन अति दुर्लभ हैं॥ २९ ॥ हे निष्पापो ! याते मैं तुमसों अत्यंत कल्याण पूछूं हूं, या संसारमें अर्द्ध क्षणहू सत्संग मनुष्यनको बडी निधि है ॥ ३० ॥ तातें हमें सुनिवेको अधिकारी जानों तौ मोसों वै-

नारद उवाच॥एवं ते निमिना पृष्टा वसुदेवमहत्तमाः॥
प्रतिपूज्याब्रुवन्प्रीत्या ससदस्यर्त्विजं नृपम् ॥ ३२ ॥
कविरुवाच ॥ मन्येऽकुतश्चिद्भयमच्युतस्य पादाम्बु-
जोपासनमत्र नित्यम् ॥ उद्विग्नबुद्धेरसदात्मभावा-
द्विश्वात्मना यत्र निवर्तते भीः ॥ ३३ ॥ ये वै भगवता
प्रोक्ता उपाया ह्यात्मलब्धये ॥ अञ्जः पुंसामविदुषां
विद्धि भागवतान्हि तान् ॥ ३४ ॥ यानास्थाय नरो
राजन्न प्रमाद्येत कर्हिचित् ॥ धावन्निमील्य वा नेत्रे न
स्खलेन्न पतेदिह ॥ ३५ ॥

---

ष्णवधर्म कही जिन धर्मनकरि प्रसन्न भये भगवान् भक्तनको अपनो आत्माहूको देय है ॥ ३१ ॥ नारदजी बोले हे वसुदेव! ऐसे राजा जनकके पूछें वे "अति बडे महंत" ऋत्विज और सभासद सहित राजा जनककी स्तुति प्रीतिपूर्वक करत भये ॥ ३२ ॥ जनकने नौ प्रश्न कीनें प्रथम वैष्णवधर्म, दूसरो परमेश्वरकी भक्ति, तीसरें माया, चौथो मायाको तरणो, पांचवें ब्रह्म, छठचो कर्म, सातवों अवतार चरित्र, आव्वों भक्तिप्राप्ति, नोंयौ युग, इन एक एक प्रश्नको उत्तर नौहू मुनीश्वर देत भये, तहां प्रथमही अति कल्याणरूप धर्म कवि योगीश्वर बोले कि हे राजन्! मैं तौ ऐसौ मानौ हौ हरिके चरणारविंदनकी उपासनाही सब प्रकारके भय दूर करै है जाके करवेसों देहादि भिन्न पदार्थनके गर्वसौ सदा उद्वेगकों प्राप्त हैके यह पुरुष संसारके भयसौ छुटजाय है ॥ ३३ ॥ वैष्णव धर्मके लक्षण कहे है प्रथम मनु आदि ऋषिनके मुखसों वर्ण आश्रम धर्म सब कहैं हैं, पीछें अति रहस्यतें अपने मुखसै भगवान्ने अज्ञानियनकों सुखपूर्वक आत्मज्ञान पाईवेके जो उपाय कहे हैं वे सब वैष्णवधर्म हैं ॥३४ ॥ विन धर्मनकों

कायेन वाचा मनसेन्द्रियैर्वा बुद्ध्यात्मना वानुसृतस्वभावात् ॥ करोति यद्यत्सकलं परस्मै नारायणायेति समर्पयेत्तत् ॥ ३६ ॥ भयं द्वितीयाभिनिवेशतः स्यादीशादपेतस्य विपर्ययोऽस्मृतिः ॥ तन्मायायाऽतो बुध आभजेत्तं भक्त्यैकयेशं गुरुदेवतात्मा ॥ ३७ ॥

आश्रय कर मनुष्य कबहूं विघ्नसों नहीं पीडित होयहै हे राजन् ! नेत्र मुंदिके दौरे तौहू नहीं गिरै ता कदाचित् वर्ण आश्रम धर्म न बन पडे तौहू प्रतिवादी नहीं होय है और न फलतें भ्रष्ट होय है ॥ ३५ ॥ जे विधिसों बताये शास्त्रोक्त किये कर्मही नारायणके अर्पण करै यह नियम नहीं है किन्तु शरीर वाणी मन बुद्धि अहंकार और अध्याससों माने भए ब्राह्मणत्वादि सौहू जो कछु कर्म करवेमें आवे वे सब परमेश्वरके अर्पण करवेसों शारीरिकी क्रिया सब नारायणसम्बन्धी धर्मरूप हो जाय हैं ॥ ३६ ॥ परमेश्वरसों विमुखको विनकी मायासो भगवत्स्वरूपको ज्ञान नहीं होयहै तातें अहंदेह अभिमान होइहै तब दूसरेके अभिनिवेशतें भय होय है जाकारण कि जिनकी मायासो भय होयहै यातें गुरुको देवता और इष्ट माननेवारे बुद्धिवंत निश्चयकरि भक्तिसे ईश्वरहीकों भजें, तहां पूर्वपक्षमें कहैं हैं कि चित्त विषयनसो चंचल होई विनकों निश्चल भक्ति कैसे होई, और भक्ति न होइ तो भय कैसें जाइ ताको उत्तर है कि विषय कछु वस्तु नहीं हैं केवल मनको विलास मात्र है, यातें मनकों निग्रह करिकैं जो भजन करैतो अभय

१ कवित्त-काम जब जागै तब गिनत न कोऊ शंक जाने सब जोइ करि देखे तन माधी है । क्रोध जब जागै तब नैकन संभारि सकै ऐसी विधि मूलकी अविद्या जिन साधी है ॥ लोभ जब जागै तब तृप्ति न क्योंहू होय सुंदर कहत इन ऐसेही में खाधी है । मोह मतवारो निशदिनही फिरत रहत मनसों न कोऊ हम देख्यो अपराधी है ॥ १॥

अविद्यमानोऽप्यवभाति हि द्वयोर्ध्यातुर्धिया स्वप्न-
मनोरथौ यथा ॥ तत्कर्मसंकल्पविकल्पकं मनो बुधो
निरुन्ध्यादभयं ततः स्यात् ॥ ३८ ॥ शृण्वन्सुभद्राणि
रथाङ्गपाणेर्जन्मानि कर्माणि च यानि लोके॥गीतानि
नामानि तदर्थकानि गायन्विलज्जो विचरेदसङ्गः
॥ ३९ ॥ एवंव्रतः स्वप्रियनामकीर्त्या जातानुरागो
द्रुतचित्त उच्चैः॥हसत्यथो रोदिति रौति गायत्युन्मा-
दवन्नृत्यति लोकबाह्यः ॥ ४० ॥ खं वायुमग्निं सलिलं
महीं च ज्योतींषि सत्त्वानि दिशो द्रुमादीन्॥ सरित्स-
मुद्रांश्च हरेः शरीरं यत्किं च भूतं प्रणमेदनन्यः ॥ ४१ ॥

होइ, यद्यपि यह प्रपंच सब ब्रह्मरूपही है दूसरो कोऊ नहीं हैं ॥ ३७॥ तथापि अविद्यासौं द्वैत भासै है जैसे ध्यानकर्त्ता पुरुषकों मनसो स्वप्न और मनोरथ दीखै है तातें संकल्प विकल्पके कर्त्ता मनकों बुद्धिवंत रोके, तब निश्चल भक्ति करिकैं भजनतें अभय होइ ॥ ३८ ॥ जे जगदीशके शुभ कर्म जन्म हैं और जे जन्म,कर्म करिकैं भये नाम लोकमें प्रसिद्ध हैं तिनकों लज्जा छोडिकैं निस्पृही ह्वैकैं गावत फिरे ॥ ३९ ॥ ऐसें भजन करवेसौं प्रेमलक्षणा भक्तियोगकों प्राप्त ह्वैवेसौं वाकी संसारतें न्यारी गति कहैं हैं,ऐसो जाको आचरण है और हरिके नाम कीर्त्तनसो अनुराग बढवेसो और चित्त अतिकोमल ह्वैवेसौं वह भक्त भगवानको जीतलेय हैं तब विनकी यह दशा ह्वैजायहै कभी भगवानको अपने वशमें जानकै हंसते इतनो काल व्यर्थ गयो यह जानि कर रोते कबहूं अति उत्कंठातें पुकारते कबहूं आनंद मानिकै ऊंचे स्वरसों गाते कभी नाचते या प्रकार अलौकिक उन्मत्तनकीसी चेष्टा करन लगे हैं ॥ ४० ॥ आकाश वायु अग्नि जल पृथ्वी ज्योति

भक्तिः परेशानुभवो विरक्तिरन्यत्र चैष त्रिक एक-
कालः ॥ प्रपद्यमानस्य यथाऽश्नतः स्युस्तुष्टिः पुष्टिः
क्षुदपायोऽनुघासम् ॥ ४२ ॥ इत्यच्युताङ्घ्रिं भजतोऽ-
नुवृत्त्या भक्तिर्विरक्तिर्भगवत्प्रबोधः ॥ भवन्ति वै
भागवतस्य राजंस्ततः परां शान्तिमुपैति साक्षात्
॥ ४३ ॥ राजोवाच ॥ अथ भागवतं ब्रूत यद्धर्मो यादृ-
शो नृणाम्॥ यथाऽऽचरति यद्ब्रूते यैर्लिङ्गैर्भगवत्प्रियः
॥४४॥ हरिरुवाच॥ सर्वभूतेषु यः पश्येद्भगवद्भावमा-
त्मनः ॥ भूतानि भगवत्यात्मन्नेष भागवतोत्तमः॥४५॥

---

सब प्राणीमात्र दिशा वृक्ष नदी समुद्र सबकों हरिहीको शरीर जानें अनन्यचित्त ह्वैकें प्रणाम करे यह वैष्णवनके लक्षण हैं ॥ ४१ ॥ यदि कोई कहैं यह धर्म तो योगेश्वरहूकों दुर्लभ है, अनेक जन्महूं करिकें अलभ्य है, सो एक नाम कीर्त्तनमात्रतें एकही जन्ममें कैसे होइहै तहां कहैं हैं प्रेमलक्षणाभक्ति और प्रेमाश्रय भगवत्स्वरूपकी स्फूर्ति और गृहादिकनमैं वैराग्य ए तीनों हरिके भजनकर्त्ता पुरुषको एकही समय होय है जैसें भोजन करे ताको सुख पुष्टि पेटको भरवो भूखकी निवृत्ति ये तीनों एकही कालमें ग्रास विषें होय हैं ॥ ४२ ॥ पीछें भगवान्के प्रसादतें कृतार्थ होइ सो कहैं हैं, या प्रकार हरिचरणारविंदको नित्य भजन करे ताकों प्रेमलक्षणाभक्ति और वैराग्य और साक्षात् भगवत्स्वरूप ज्ञान तीनों होंइहै तब परमशांतिकों पावै है ॥ ४३ ॥ अब राजा जनक पूछे हैं वैष्णव मनुष्यनके मध्यमें कैसे होय हैं कौन धर्मके विषें स्थित, कैसो स्वभाव कैसो आचरण कैसों बोलिवो, कैसे चिह्न है जिनसों भगवानको प्रिय होय है, सो सब मोसों कहो ॥ ४४ ॥ याको उत्तर हरिनामा योगीश्वर तीनि श्लोकनसो देय

ईश्वरे तदधीनेषु बालिशेषु द्विषत्सु च ॥ प्रेममैत्रीकृपोपेक्षा यः करोति स मध्यमः ॥ ४६ ॥ अर्चायामेव हरये पूजां यः श्रद्धयेहते ॥ न तद्भक्तेषु चान्येषु स भक्तः प्राकृतः स्मृतः ॥४७॥ गृहीत्वापीन्द्रियैरर्थान्यो न द्वेष्टि न हृष्यति ॥ विष्णोर्मायामिदं पश्यन्स वै भागवतोत्तमः ॥ ४८ ॥ देहेन्द्रियप्राणमनोधियां यो जन्माप्ययक्षुद्भयतर्षकृच्छ्रैः ॥ संसारधर्मैरविमुह्यमानः स्मृत्या हरेर्भागवतप्रधानः ॥ ४९ ॥ न कामकर्मबीजानां यस्य चेतसि संभवः ॥ वासुदेवैकनिलयः स वै भागवतोत्तमः ॥ ५० ॥

---

हैं जो अपनपेकों सब प्राणीमात्रमें ब्रह्मरूपकारि स्थिति देखें, ब्रह्मरूप आपविषें प्राणीमात्रकों देखें, सो उत्तम भागवत है ॥ ४५ ॥ ईश्वरके विषें प्रेम करै, भगवानके भक्तनसों मैत्री करै, मूर्खनपै कृपा करे, शत्रुनकी उपेक्षा करै, वह मध्यम वैष्णव है ॥ ४६ ॥ जो भक्त भेदबुद्धिसौं केवल प्रतिमाहीमें श्रद्धा राखे है और जीवनमें तथा भक्तनमें जाकी श्रद्धा नहीं वो प्राकृत भक्त हैं ॥ ४७ ॥ अब आठ श्लोकनकरिकै उत्तम वैष्णवनके लक्षण कहै हैं जो इंद्रियनकरिकें विषयनकों भोग करैं हैं पर काहूसों न द्वेष है न प्रीति है सब वस्तु मात्रको ईश्वरकी मायाकरि जाने हैं, सो भक्तनमें उत्तम हैं ॥ ४८ ॥ देहके संसारी धर्म, जन्म, मरण, इंद्रियनको कष्ट, प्राणनकों भूख, मनकों भय, बुद्धिकों तृष्णा,इन संसारके धर्मनतें जो मोह न पावे, निरंतर हरिको स्मरण करे सो वैष्णव भक्तनम मुख्य हैं ॥ ४९ ॥ जाके मनमें काम कर्मनकी वासनाहू न उपजे, चित्त एक श्रीकृष्णस्वरूपमें वसै सो

न यस्य जन्मकर्मभ्यां न वर्णाश्रमजातिभिः॥ सज्ज-
तेऽस्मिन्नहंभावो देहे वै स हरेः प्रियः॥५१॥ न यस्य
स्वः पर इति वित्तेष्वात्मनि वा भिदा॥ सर्वभूतसमः
शान्तः स वै भागवतोत्तमः॥५२॥ त्रिभुवनविभवहे-
तवेऽप्यकुण्ठस्मृतिरजितात्मसुरादिभिर्विमृग्यात्॥
न चलति भगवत्पदारविन्दाल्लवनिमिषार्धमपि यः
स वैष्णवाग्र्यः॥ ५३ ॥ भगवत उरुविक्रमाङ्घ्रिशा-
खानखमणिचन्द्रिकया निरस्ततापे॥ हृदि कथमुप-
सीदतां पुनः स प्रभवति चन्द्र इवोदितेऽर्कतापः॥५४॥

---

वैष्णवनमें उत्तम है, इन तीनि श्लोकन करि भक्तनके आचरणको उत्तम कह्यो॥५०॥ जाके या देहमें कुल तप वर्ण आश्र म जातिको अभिमान नहीं सो भगवान्‌को अतिप्रिय भक्त है॥ ५१॥ जाकों वित्तमें अर्थात् धनमें और आत्मामें अपनी पराई बुद्धि नहीं सब प्राणिमात्रमें समान दृष्टि होई शांत होई सो वैष्णवनमें उत्तम है॥५२॥ त्रिलोकीके राज्यके लिये हरिही विषें जिनको चित्त है जो देवतानसौ दुर्लभ भगवानके चरणकमलके भजन विना आधेहू छिन लवमात्रहू नहीं वितावे सो वैष्णवनमें श्रेष्ठ हैं कारण कि इनके हरिके चरणनतें और सार कछु नहीं ऐसो दृढ ज्ञान है॥ ५३॥ यदि विषयके संगतें कामसो संतापित भये भक्तनहूके मन चंचल होइ तो क्या तापै कहे हैं हरिसेवामें सुख मान्नेवारेको तौ मन नहीं चलायमान होय अनंत पराक्रम भगवान्‌के चरणकी शाखारूप अंगुरियानके नखरूप मणिकी चंद्रिकासो सब कामादि ताप दूर हैवेसौ भक्तके हृदयमें ताप नहीं उपजे, जैसें चंद्रमाकें उदय भयेते सूर्य्यको ताप दूरि होय हैं औरहु मुख्य लक्षण कहें हैं॥ ५४॥

विसृजति हृदयं न यस्य साक्षाद्धरिरवशाभिहितोऽप्यघौघनाशः ॥ प्रणयरशनया धृताङ्घ्रिपद्मः स भवति भागवतप्रधान उक्तः ॥ ५५ ॥ इति श्रीभागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे नारदवसुदेवसंवादे द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

## अथ तृतीयोऽध्यायः ।

राजोवाच ॥ परस्य विष्णोरीशस्य मायिनामपि मोहिनीम् ॥ मायां वेदितुमिच्छामि भगवन्तो ब्रुवन्तु नः ॥ १ ॥ नानुतृप्ये जुषन्युष्मद्वचो हरिकथामृतम् ॥ संसारतापनिष्टप्तो मर्त्यस्तत्तापभेषजम् ॥ २ ॥

केवल नाममात्रकें लेतही संपूर्ण पापनको समूहनको नाश करनेवारो साक्षात् भगवान् हरिकों हृदयमेंते न त्यागे सो वैष्णवनमें उत्तम है कारण कि याने प्रेमडोरीसो हरिके चरणकमल हृदयमें बांधि राखे हैं ॥ ५५ ॥

इति श्रीमद्भागवतभाषाटीकायामेकादशस्कन्धे द्वितीयोऽध्यायः॥२॥

माया और मायाको तरण और ब्रह्म कर्म इन चारि प्रश्नको उत्तर चारि ऋषभदेवके पुत्र मुनि तीसरें अध्यायमें कहैंगे ॥ जनक बोले परमात्मा ईश्वर विष्णुकी मायाकूं मैं जान्यो चाहूंहूं, हे भगवत्परायण ! तुम कहो, जो माया बडे मायावीनकोहू मोहेहो ॥ १ ॥ कदाचित् तुम कहो उक्त लक्षणवारो भक्त ह्वैके कृतार्थ होय तो बहुत परिश्रम करिकैं कहां करेंगे, तहां कहै हैं, मरणधर्ममें संसारके तापसौ अत्यंत ताप होयहै ता तापको औषध हरिकथारूप अमृतकूं तुह्मारे वचन-

अन्तरिक्ष उवाच ॥ एभिर्भूतानि भूतात्मा महाभूतैर्महाभुज ॥ ससर्जोच्चावचान्याद्यः स्वमात्रात्मप्रसिद्धये ॥ ३ ॥ एवं सृष्टानि भूतानि प्रविष्टः पञ्चधातुभिः ॥ एकधा दशधात्मानं विभजञ्जुषते गुणान् ॥ ४ ॥ गुणैर्गुणान्स भुञ्जान आत्मप्रद्योतितैः प्रभुः ॥ मन्यमान इदं सृष्टमात्मानमिह सज्जते ॥ ५ ॥ कर्माणि कर्मभिः कुर्वन्सनिमित्तानि देहभृत् ॥ तत्तत्कर्मफलं गृह्णन्भ्रमतीह सुखेतरत् ॥ ६ ॥ इत्थं कर्मगतीर्गच्छन्बह्वभद्रवहाः पुमान् ॥ आभूतसम्प्लवात्सर्गप्रलयावश्नुतेऽवशः ॥ ७ ॥

---

नसों पीवते मोको तृप्ति नहीं होयहै ॥ २ ॥ तब अंतरिक्षनामा योगीश्वर बोले हे राजन् ! आदिपुरुष भगवान् सब प्राणीमात्रके कारण अपने अंशभूत जीवनके मोक्षके अर्थ पंचमहाभूतनसों शक्तिकरिकैं बुद्धि इंद्रिय मन प्राण शरीर उत्पन्न करै हैं सो शक्ति मायाको रूप है ॥ ३ ॥ या भांति पंचमहाभूतनसूं सृष्टि बनाय सकल प्राणीनके मध्यमें भगवान् अंतर्यामी रूपसौं प्रविष्ट ह्वैकरि एक प्रकार मन और दशइंद्रीरूपसौं जीवनको न्यारे न्यारे विषयभोग करावैहैं ॥ ४ ॥ तब जीवात्मा अंतर्यामीसौं प्रकाशित इंद्रियनसों विषयभोग करते मायारचित शरीरकों आत्मा मानिके वाही शरीरमें आसक्त होयहैं ॥ ५ ॥ यह जीव कर्मेंद्रियनसों वासनासहित कर्म करै है विन कर्मनसूं सुखदुःखरूप फलको भोग करतो संसारमें भ्रमै हैं ॥ ६ ॥ या भांति अनेक क्लेशयुक्त कर्ममार्गमें चलते जीवात्मा परवश होकै महा प्रलय पर्यंत जन्म मरणकों प्राप्त होयहैं ॥ ७ ॥

धातूपप्लव आसन्ने व्यक्तं द्रव्यगुणात्मकम् ॥ अना-
दिनिधनः कालो ह्यव्यक्तायापकर्षति ॥ ८ ॥ शतवर्षा
ह्यनावृष्टिर्भविष्यत्युल्बणा भुवि ॥ तत्कालोपाचितो-
ष्णार्को लोकांस्त्रीन्प्रतपिष्यति ॥ ९ ॥ पातालतलमा-
रभ्य सङ्कर्षणमुखानलः ॥ दहन्नूर्ध्वशिखो विष्वग्व-
र्धते वायुनेरितः ॥ १० ॥ सांवर्तको मेघगणो वर्षति स्म
शतं समाः ॥ धाराभिर्हस्तिहस्ताभिर्लीयते सलिले
विराट् ॥ ११ ॥ ततो विराजमुत्सृज्य वैराजः पुरुषो
नृप ॥ अव्यक्तं विशते सूक्ष्मं निरिन्धन इवानलः ॥ १२ ॥
वायुना हृतगन्धा भूः सलिलत्वाय कल्पते ॥ स-
लिलं तद्धृतरसं ज्योतिष्ट्वायोपकल्पते ॥ १३ ॥

---

अब प्रलय कहैं हैं पंच महाभूतनके नाशकों काल जब निकट आवैहै, तब आदि अंतरहित जो काल है सो लीन करिवेकों या स्थूल सूक्ष्म प्रपंचकों खेचैहै ॥ ८ ॥ अब नाशके कारण कहैं हैं, पहिले पृथ्वीमें सौ बरस ताईं अति दारुण अनावृष्टि होइगी, पीछें वा कालमें बडी उष्णतासो सूर्य्य तीनि लोकनमें तपेगो ॥ ९ ॥ पातालतलतें आरंभ करिकैं जरावत ऊंचेंकों शिखा कियो अग्नि वायु करि प्रेरचो चारों दिशानमें बढैगो ॥ १० ॥ पीछें सांवर्तक नाम प्रलय कालको मेघगण सौ बरस ताईं हाथीकी सूंडिके प्रमाण धारानसों वर्षैगो, तब वा जलमें यह ब्रह्मांड लीन होइगो ॥ ११ ॥ हे राजन् ! जैसे अग्नि ईंधन न होइ तब शुद्ध अग्निमें मिलिजाय है ऐसेही ब्रह्माण्डरूप शरीरवारो विराट् पुरुष ब्रह्माण्डरूप अपने शरीरको छोडके सूक्ष्म परब्रह्ममें प्रवेश करजायहै ॥ १२ ॥ पृथ्वीके गुण

हतरूपं तु तमसा वायौ ज्योतिः प्रलीयते ॥ हतस्पर्शोऽवकाशेन वायुर्नभसि लीयते ॥ १४ ॥ कालात्मना हतगुणं नभ आत्मनि लीयते ॥ इन्द्रियाणि मनो बुद्धिः सह वैकारिकैर्नृप ॥ प्रविशन्ति ह्यहंकारं स्वगुणैरहमात्मनि ॥ १५ ॥ एषा माया भगवतः सर्गस्थित्यन्तकारिणी ॥ त्रिवर्णा वर्णितास्माभिर्भूयः किं श्रोतुमिच्छसि ॥ १६ ॥ राजोवाच ॥ अथैतामैश्वरीं मायां दुस्तरामकृतात्मभिः ॥ तरन्त्यञ्जः स्थूलधियो महर्ष इदमुच्यताम् ॥ १७ ॥

गंधको प्रलयकालको पवन हरि लेहै, तब पृथ्वी गुणरहित हो जलमें लीन होयहै, पीछे जलके गुण रसकों वही पवन सोखि लेइहै, तब जल तेजमें लीन होयहै ॥१३ ॥ प्रलयकालके अंधकारसे रूपरहित हैवेसो तेज वायुमें लीन होयहै पीछें आकाशसे स्पर्शगुण हर जायवेसो वायु आकाशमें लीन होयहै, पीछें आकाशके शब्द गुणकों कालरूप ईश्वर हरिलेहै, तब आकाश तामसाहंकारमें लीन होय है ॥१४॥ पीछें इंद्री बुद्धि राजसाहंकारमें लीन होयहै, मन इंद्रियनके देवतान सहित सात्विक अहंकारमें लीन होयहै, हे राजन्! याही भांति तामस राजस सात्विक ए तीनों गुणकों कार्य्य इंद्रियादिकसहित अहंकार महत्तत्त्वमें लीन होय है, वह महत्तत्व प्रकृतिमें लीन होय है॥१५॥ सात्विक राजस तामस तीनों गुणयुक्त उत्पत्ति पालन प्रलय करनहारी यह माया भगवानकी है, मैनें तुमसों याको रूप कह्यो, अब और कहा सुनिवेकी इच्छा है ॥ १६॥ या भांति अतिदयायुक्त मुनिकों देखिकैं या संसारकी माया तरिवेको उपाय जनक पूछे हैं, यह ईश्वरकी माया अजितेन्द्रियनको अति दुस्तर है,तातें देहाभिमानीहू जा प्रकार वाकू सुखसों

प्रबुद्ध उवाच ॥ कर्मण्यारभमाणानां दुःखहत्यै सुखाय च ॥ पश्येत्पाकविपर्यासं मिथुनीचारिणां नृणाम् ॥ १८ ॥ नित्यार्तिदेन वित्तेन दुर्लभेनात्ममृत्युना ॥ गृहापत्याप्तपशुभिः का प्रीतिः साधितैश्चलैः ॥ १९ ॥ एवं लोकं परं विद्यान्नश्वरं कर्मनिर्मितम् ॥ सतुल्यातिशयध्वंसं यथा मण्डलवर्तिनाम् ॥ २० ॥ तस्माद्गुरुं प्रपद्येत जिज्ञासुः श्रेय उत्तमम् ॥ शाब्दे परे च निष्णातं ब्रह्मण्युपशमाश्रयम् ॥ २१ ॥

---

तरसकै याकों सुखसों तरैहैं हे महाऋषि ! सो उपाय तुम मोकूं बताओ ॥ १७ ॥ तब प्रबुद्ध नाम चौथे योगीश्वर बोले हे राजन् ! भगवान्की भक्ति विना मायाके तरिवेको और उपाय नहीं है, यह जानि साधनासहित भक्तिको वर्णन करते पहलें वैराग्यकारि गुरुनके निकट जाई सो चारि श्लोकनसें कहें हैं, हे राजन् ! स्त्री पुरुष मिलिकें अपनें सुखकों और दुःख दूरि करिवेको कर्मनको आरंभ करैं हैं तिन कर्मनके फलमें विपरीत देखे कहा सुखके लिये किये तिनमें दुख देखै ॥१८॥ कर्मके साधनसौ धनादिक मिलकैहू सुखको नहीं देय हैं यापै कहे हैं नित्य दुःखदाई तापै दुर्लभ अपनी मृत्युकारक धन गृह पुत्र बधु पशुनिकें पायेते कहां सिद्धि हैं ये तो सब मिथ्या हैं ॥१९॥ या भांति कर्मनसो उपजे परलोकहूको मिथ्या जाने, जामें अपने समानसौ ईर्षा, अधिककी निंदा, स्वर्गतें गिरिवेको भय, इतनें दुःख स्वर्गहूविषे हैं जैसे थोरी भूमिके राजानको तुल्य देखकै ईर्षा, अधिककी निंदा और चक्रवर्ती राजातें भय इत्यादि दुःख होयहैं ॥ २०॥ तातें अपनो उत्तम कल्याण चाहें तो भक्ति करिकैं गुरूनकी सेवा करे गुरुकैं लक्षण कहे हैं, मुख्य तो वेदको अर्थ अतिश्रेष्ठ जानतहोइ,

तत्र भागवतान् धर्माञ्छिक्षेद्गुर्वात्मदैवतः ॥ अमाय-
याऽनुवृत्त्या यैस्तुष्येदात्मप्रदो हरिः ॥ २२ ॥ सर्वतो
मनसोऽसङ्गमादौ सङ्गं च साधुषु॥दयां मैत्रीं प्रश्रयं
च भूतेष्वद्धा यथोचितम् ॥२३ ॥ शौचं तपस्तितिक्षां
च मौनं स्वाध्यायमार्जवम् ॥ ब्रह्मचर्यमहिंसां च
समत्वं द्वन्द्वसंज्ञयोः ॥ २४ ॥

जातें सब संदेह दूरि करिसकें, और परब्रह्म भगवान्के स्वरूपको जानें, जो आप ब्रह्मको न जाने तो औरकों कैसे ज्ञान देइगो अति-शांतरूप होइ कारण कि ब्रह्मज्ञान ताहीकों होयगो जो शांत होइगो ॥ २१ ॥ भक्तनको आत्माके देनहारे परमात्मा हरि जिन वैष्णव धर्मनकरिकै संतुष्ट होयहैं, विन धर्मनकों गुरुकों आत्मा और इष्ट जानिकें भक्तजन गुरुमें निष्कपट सेवा करिकैं सीखे ॥ २२ ॥ पहिले तो संपूर्ण वस्तुनविषें मनकों चलायमान न करे पीछे सत्संग करे सब प्राणीनविषें दीननपै मन वचनसौं दयायुक्त चित्तमें सबसों मैत्री करे उत्तमनविषे नम्रता सीखे ॥ २३ ॥ बाह्य शौच सीखे ( मृत्तिका ले हाथ पाय आदि धोवे ), अनंतर शौच सीखे ( मनमें दंभ अहंकार

१ परन्तु मूर्ख चेला न करै क्यों कि मूर्ख चेलनसो गुरुनको दुःखही होताहै। एक बाबाजी अपने चेलाको संग लेकर स्नानको गये तौ जब ये स्नान कर चुके, और किनारेपर आयकर ध्यान करते समय जब अंगन्यास करन्यास करनेलगे, तब वा शिष्यने विचारी कि गुरुजीको कछु ह्वैगयो, सो बोल नहीं सकते तासे हाथनसो इसारा करे हैं, सो झट अरने उपलों याने बटोर चीमटा गरम कर जहां जहां गुरू-जीने अंगन्यासमें हाथ लगायो हो तहां तहां याने दाग दियो गुरूजी आंखें मींचे बैठेथे शरीरमें तप्तलोहा लगतेही चौंकपरे, आंखें खोलकै देखै तौ चेला गरम दाग लगारह्यो है जप करेहै बोले तौ नहीं पर अपने हाथसों माथा ठोक्यो, कि तेरो दोष नहीं प्रारब्धका दोष है चेलाने जानी कि यूं कहैं हैं कि माथेपरहू दाग दे, सो गरम चीमटा माथेपर लगादिया, यासे मूर्ख चेलासेभी दुःख होयहै ॥

सर्वत्रात्मेश्वरान्वीक्षां कैवल्यमनिकेतताम् ॥ विवि-
क्तचीरवसनं सन्तोषो येन केनचित् ॥ २५ ॥ श्रद्धां
भागवते शास्त्रेऽनिन्दामन्यत्र चापि हि ॥ मनोवाक्क-
र्मदण्डं च सत्यं शमदमावपि ॥ २६॥ श्रवणं कीर्त्तनं
ध्यानं हरेरद्भुतकर्मणः ॥ जन्मकर्मगुणानां च तदर्थे-
ऽखिलचेष्टितम् ॥ २७ ॥ इष्टं दत्तं तपो जप्तं वृत्तं
यच्चात्मनः प्रियम् ॥ दारान्सुतान्गृहान्प्राणान्यत्प-
रस्मै निवेदनम् ॥ २८ ॥

---

न राखे ), धर्मको आचरण, क्षमा, यथायोग अध्ययन ब्रह्मचर्य सीखे वृथा वार्त्ता न करे, कुटिल न रहै, द्रोह न करे, सुख दुःखमें समबुद्धि राखे ॥२४॥ सब प्राणीमात्रमें समान चैतन्य आनंदरूप करि ब्रह्मको विचारे, नियंताकरि ईश्वरकों विचारे, एकांतमैं रहे, गृहादिकनमें अभिमान न राखे, निर्जन मार्गमें परें वस्त्र अथवा वल्कलको पहरे, जो वस्तु प्राप्त होइ ताहीसों संतोष राखे, औरकी इच्छा न राखे ॥२५॥ जे शास्त्र केवल भगवान्हींकों बतावैहैं, ते भागवत शास्त्र हैं, तिन्हें सुनिवेकी श्रद्धा राखे, औरकी निंदाहू न करें, मन वचन कर्म इन तीनोंनको दंड देय मनको तो प्राणायामकरिकैं रोकै वाचानको दंड झूठे वचन न कहै, कर्मको दंड चेष्टा न करे सत्यवचन सीखे, अंतःकरण और सब इंद्रियनको निग्रह करे ॥ २६ ॥ अद्भुत कर्मनके कर्त्ता हरिके जन्म कर्म गुणको श्रवण कीर्त्तन ध्यान करे, और कर्म जो करे सो सब हरिके निमित्त करे ॥ २७॥ यज्ञ दान तप सदाचार और आपुकों जो प्रियवस्तु होइ सो सब गंध पुष्पादिक और स्त्रीपुत्र गृह प्राण ये सब परमपुरुष भगवान्के निवेदन करे ये धर्म सब गुरूनके पासतें सीखें ॥ २८॥

एवं कृष्णात्मनाथेषु मनुष्येषु च सौहृदम् ॥ परिचर्यां चोभयत्र महत्सु नृषु साधुषु ॥ २९ ॥ परस्परानुकथनं पावनं भगवद्यशः ॥ मिथो रतिर्मिथस्तुष्टिर्निवृत्तिर्मिथ आत्मनः ॥ ३० ॥ स्मरन्तः स्मारयन्तश्च मिथोऽघौघहरं हारम् ॥ भक्त्या संजातया भक्त्या बिभ्रत्युत्पुलकां तनुम् ॥ ३१ ॥ क्वचिद्रुदन्त्यच्युतचिन्तया क्वचिद्धसन्ति नन्दन्ति वदन्त्यलौकिकाः ॥ गायन्ति नृत्यन्त्यनुशीलयन्त्यजं भवन्ति तूष्णीं परमेत्य निर्वृताः ॥ ३२ ॥ इति भागवतान्धर्माञ्छिक्षन् भक्त्या तदुत्थया ॥ नारायणपरो मायामञ्जस्तरति दुस्तराम् ॥ ३३ ॥

---

या प्रकार श्रीकृष्णको आत्मा माननेवारे मनुष्यनसो मैत्री और स्थावर जंगम प्राणीनमें सेवा विशेषकरके मनुष्यनकी और उनमेंहू महात्मानकी सेवा करै साधुनकी वासे करे ॥ २९ ॥ तिन साधुनसों संगकरिकैं भगवानके पवित्र यशको परस्पर कहिवो सीखे फेरि ईर्षा छोडि परस्पर प्रीति, सबते संतोष परस्पर सुख समस्त दुःखनकी निवृत्ति सीखे ॥ ३० ॥ संपूर्ण पापनके समूहके नाशकर्त्ता हरि भगवान्को आपु निरंतर स्मरण करे, औरनको स्मरण करावे, तव स्मरण कीर्तन रूप भक्तिके करेते प्रेमलक्षणा भक्तिकरिकैं रोमांचयुक्त शरीर है जाय है ॥ ३१ ॥ ऐसें भगवान्कों चिंतवन करत कबहू रोवे, कबहूं हँसे, कबहूं आनंदको प्राप्त होइ, कबहूं बाह्यलोकनकी भांति वचन कहै कबहू नाचे कबहूं गावे कबहूं भगवानके स्वरूपकी लीला करे, कबहू परमसुखमें मग्न होइ, कभी चुप्प रहे ॥ ३२ ॥ ये वैष्णवधर्म सीखि करि प्राप्त भई भक्तिसों

राजोवाच ॥ नारायणाभिधानस्य ब्रह्मणः परमात्मनः ॥ निष्ठामर्हथ नो वक्तुं यूयं हि ब्रह्मवादिनः ॥ ३४॥ पिप्पलायन उवाच ॥ स्थित्युद्भवप्रलयहेतुरहेतुरस्य यत्स्वप्नजागरसुषुप्तिषु सद्बहिश्च ॥ देहेन्द्रियासुहृदयानि चरन्ति येन संजीवितानि तदवेहि परं नरेन्द्र ॥ ३५ ॥ नैतन्मनो विशति वागुत चक्षुरात्मा प्राणेन्द्रियाणि च यथाऽनलमर्चिषः स्वाः ॥ शब्दोऽपि बोधकनिषेधतयाऽऽत्ममूलमर्थोक्तमाह यदृते न निषेधसिद्धिः ॥ ३६ ॥

---

नारायणपरायण ह्वैकें सुखही करि दुस्तर मायाकों तरे ॥३३॥ यह सुनिकै राजा जनक पूछे है हे महाराज! तुमनें कही कि नारायणपरायण होइ सो मायाकों तरे सो नारायणके तौ तीनि नाम सुने हैं एक तो नारायण, एक ब्रह्म, एक परमात्मा, तहां इन तीन नामनकरि निर्विशेष वस्तु कहिये अथवा इनमें कछु भेद है सो विशेषकरिकैं मोसूं कहो तुम ब्रह्मकों अच्छीतरे जानौ हो ॥ ३४ ॥ तब पांच वे ऋषी पिप्पलायन उत्तर देय हैं हे राजन् जनक! जो या विश्वके उत्पत्ति पालन प्रलयको कारण हैं और आपु कारणरहित हैं सो नारायण हैं वही परमतत्व है, जो स्वरूप स्वप्नमें जाग्रत्में सुषुप्तिमें साक्षीरूपसो तौ वर्तमान है और वास्तवसौं देखौ तो इन अवस्थानसो रहित है सो ब्रह्म है, वही परमतत्व है समाधिमें जाकों मुनीश्वर देखे हैं, ताहूकों ब्रह्म कहैं हैं वही परमतत्व है, और जासो देह इंद्रिय मन प्राण ये सब चैतन्य भये ही कार्यकों समर्थ होय है सो परमात्मा है वही भगवान् स्वरूप है, या भांति तीनों नामके भेदकरिकैं एकही तत्व जानियें ॥ ३५ ॥ जो तुम कहो कि यासौं ब्रह्मकों विषयतत्वता

सत्त्वं रजस्तम इति त्रिवृदेकमादौ सूत्रं महानहमि-
ति प्रवदन्ति जीवम् ॥ ज्ञानक्रियार्थफलरूपतयोरु-
शक्ति ब्रह्मैव भाति सदसच्च तयोः परं यत् ॥ ३७ ॥

प्राप्त भई ताको निषेध कहें हैं जो ब्रह्मप्रति मन नहीं प्रवेश करै है या ब्रह्मकों वाणी नेत्र बुद्धि प्राण और सब इंद्रिय स्पर्श नहीं करिसके हैं जैसें छोटी चिनगारी महाभूत अग्निकों नहीं प्रकाश कर सकै है न जराय सकै है तैसें मन आदि जड इंद्रिय सृष्टिनके प्रकाशक ब्रह्मकों जड इंद्रिय क्यों करि प्रकाश करसकैगी तहां पूर्वपक्ष करे है, अहो वेद तो ब्रह्मकों बतामें हैं तहां कहै हैं कि वेदहू प्रगट नहीं कहै हैं कारण यह है कि वेद स्वयंही कहै है कि वाणी मन आदिसों जे पदार्थ जाने जाय हैं जो इनके बोध न करनेवारे हैं वे ब्रह्मको नहीं प्राप्त है सके है यासों ये न जानिये कि वेद ब्रह्मको नहीं कहते किन्तु वेद कहते हैं कि स्थूलहू ब्रह्म नहीं हैं अणुहू ब्रह्म नहीं जो वाणीसे कह्यो जाय सोहू ब्रह्म नहीं इत्यादि या निषेधकी जो अवधि हैं वही ब्रह्म है विना अवधिके निषेध नहीं है सके है ॥ ३६ ॥ फेरि कहै हैं जो सबको प्रमाण वेदहूकों गम्य नहीं तो ब्रह्मही न होइगो, ताको उत्तर देइ हैं ब्रह्म नहीं ये नहीं कह्यो जाय जो कुछ स्थूल सूक्ष्म देखो जाय है सो सब ब्रह्मही भासे है याते सब विश्वके कारण भगवान्‌ही है (तहां पूछेहै) एक ब्रह्म बहुविधि विश्वको कारण क्यों है ( तहां कहै हैं ) ब्रह्मकी शक्ति अनंत सामर्थ्य करिकैं अनंतरूप हैं( सो कहैं हैं ) पहिले एकरूप है पीछें सत्वरज तम मायाके रूप भये, पीछे क्रियाशक्ति करि प्राणरूप भये फेरि ज्ञानशक्ति करि महत्तत्त्व भये पीछें अहं-कार रूप भये जासों जीव बंध्यो हैं, ता पीछें इंद्रिय रूप भये, इंद्रि-नके देवतारूप भये, कर्मनके फल सुख दुःख रूप भये। या भांति सब रूप ब्रह्मही हैं, सर्वरूप करि आपतें प्रकाशमान ब्रह्मकी स्थाप-

नात्मा जजान न मरिष्यति नैधतेऽसौ न क्षीयते
सवनविद्व्यभिचारिणां हि ॥ सर्वत्र शश्वदनपाय्युप-
लब्धिमात्रं प्राणो यथेन्द्रियबलेन विकल्पितं सत्
॥ ३८ ॥ अण्डेषु पेशिषु तरुष्वविनिश्चितेषु प्राणो हि
जीवमुपधावति तत्र तत्र ॥ सन्ने यदिन्द्रियगणेऽहमि
च प्रसुप्ते कूटस्थ आशयमृते तदनुस्मृतिर्नः॥३९ ॥

---

नाविषें प्रमाणकी अपेक्षा नहीं ॥३७॥ तहां पूर्वपक्ष करैं है, संपूर्णरूप आपुही है तो यह विश्व तो सब मरैहै फेरि उपजे है यातें ब्रह्महूको जन्म मरण होयहै ( तहां कहैं हैं ) यह आत्मा न जन्मे हैं, न मरे है, न बढै है, न क्षीण होय है, जातें आगमापाई बाल युवादिक देहनकी अवस्थाको साक्षी है साक्षीकों ये अवस्था नहीं लगे हैं केवल ज्ञानरूप हैं तहां कदाचित् कोऊ कहैं कि ज्ञान तो एक क्षणमें उपजै है, एकक्षण रहै है, एक क्षणमें नाश पावे है, ( तहां कहैं हैं ) यह सदा रहै है जो कोऊ कहै नीलज्ञान उपज्यो पीतज्ञान गयो, ऐसें ज्ञानहूकी उत्पत्ति नाश सुनियें है, तहां कहैं है नील पीत इंद्रियनकी वृत्ति उपजे है, वृत्तिनहीको नाश होय है, ज्ञान तो एकरूप है यह प्राणके दृष्टांत कहैं हैं ॥ ३८ ॥ इन्द्रियादि केवल हरिहीको दिखावैहैं, जैसें पक्षी पशु स्वेदज वृक्षादिकनमें सर्वत्र जहां जहां जीव जाइहै तहां तहां याके संग प्राणहूं जाइ है, पर प्राण निर्विकार हैं जैसे आत्माहूं निर्विकार रहै हैं ( तहां पूछेहै ) मनुष्यादिक देहनमें आत्मा क्यौं सब विकारसो दीखै है ( तहां कहैं है ) जाग्रतमें इंद्रियगणके दोषते स्वप्नमें अहंकारते सब विकारसो दीखे है सुषुप्तिमें तो इंद्रियगण और अहंकारके लयते निर्विकार आत्मा है, जाते विकारके हेतु लिंग शरीरकी उपाधिको अभाव है ( तहां पूछे है ) सब नष्ट भयेसो आत्मा रहै है यह कैसे जाने

यर्ह्यब्जनाभचरणैषणयोरुभक्त्या चेतोमलानि विधमेद्गुणकर्मजानि ॥ तस्मिन्विशुद्ध उपलभ्यत आत्मतत्त्वं साक्षाद्यथाऽमलदृशोः सवितृप्रकाशः ॥ ४० ॥
राजोवाच ॥ कर्मयोगं वदत नः पुरुषो येन संस्कृतः ॥ विधूयेहाशु कर्माणि नैष्कर्म्यं विन्दते परम् ॥ ४१ ॥
एवं प्रश्नमृषीन्पूर्वमपृच्छं पितुरन्तिके ॥ नाब्रुवन्ब्रह्मणः पुत्रास्तत्र कारणमुच्यताम् ॥ ४२ ॥

---

( सो कहे है ) जब जागे है तब जो सुषुप्तिमें आत्माको सुख अनुभव भयो है ताको स्मरण होय है, आजु मैं बहुत सुखसों सोयो, यह ज्ञान अनुभवके स्मरण विना न होइ, ताते सुषुप्तिमें आत्माको अनुभव निर्विकार होयहै, पर विषयको संबंध नहीं याते वह अनुभव प्रकट नहीं होयहै ॥ ३९ ॥ फिरि संदेहते पूंछैं हैं याकौं सुस्वप्नमें निर्विकार अनुभव होइ तो संसार फेरि क्यों होयहै जो कहो कि याकी अविद्या नहीं गई, ताकी वासनातें संसार होयहै तो अविद्या क्यों जाइ ( तहां कहै है) जब गृह पुत्र धनादिकनकी वासना छोडिकैं केवल भगवान्के चरणारविंदनकी इच्छा करे तातें भक्ति बढै है ता भक्तिकरि चित्तके गुण कर्मसो उपजे सब पाप दूरि होयहैं तब चित्त शुद्ध ह्वैकै प्रकट आत्मतत्व पावे जैसें निर्मल दृष्टिके भये सूर्य्यमंडलको प्रकाश दीखे हैं ॥ ४० ॥ राजा जनक बोले भक्ति तौ कर्मयोगके आधीन हैं, तातें प्रथम मोसों कर्मयोग कहो, जा कर्मके कियेतें शुद्ध होइ फेरि कर्मको वेग दूरि करिकै पुरुष निष्कर्म श्रेष्ठ ज्ञान पावे, जातें सब कर्म निवृत्ति होइ सो कर्मयोग कहो ॥४१ ॥ हे महाराज ! यही प्रश्न मैंने पिताके आगें सनकादिक ऋषि जब आये हे तब पूछ्यो हो, उननें मोसों न कह्यो याको कहा कारण सो मोसूं कहौ ॥ ४२ ॥

आविर्होत्र उवाच ॥ कर्माकर्मविकर्मेति वेदवादो न लौकिकः ॥ वेदस्य चेश्वरात्मत्वात्तत्र मुह्यन्ति सूरयः ॥ ४३ ॥ परोक्षवादो वेदोऽयं बालानामनुशासनम् ॥ कर्ममोक्षाय कर्माणि विधत्ते ह्यगदं यथा ॥ ४४ ॥ नाचरेद्यस्तु वेदोक्तं स्वयमज्ञोऽजितेन्द्रियः ॥ विकर्मणा ह्यधर्मेण मृत्योर्मृत्युमुपैति सः ॥ ४५

तब आविर्होत्र बोले हे राजन् ! वेदमें जाके करबेकी आज्ञा हैं वह कर्म है जाकौ निषेध है वह अकर्म है और जाके करबेकी आज्ञा है वह न करैं तो विकर्म कह्यौ जाय है ये तीनों भेद वेदहीको गम्य है, याको निर्णय मनुष्यनको अशक्य है, जातें वेद साक्षात् ईश्वररूप है, पुरुषके वचनमें वक्ताको अर्थ जाननो अति कठिन है, तहां पंडितहू मोह पावे है, तब तुम बालक हे याते तुमसों न कह्यो॥४३॥ वेदको तात्पर्य्य काहेते न जान्यो जाय सो कहे है, यह वेद सब परोक्षवाद है, अर्थ और भांति होइ ताके दूरावनेकों और भांति कहै सो परोक्षवाद कहिये । तैसे वेदमें कर्म छुटामनकों कर्म कहै है, मूर्ख वाही कर्मकों कर्म जानें हैं, तहां पूछें है कर्मको तो स्वर्गादिक फल सुनो जाय है कर्मकें त्याग फल कैसे जानो (तहां कहै हैं) यह जो कर्म करण कहै है, सो मूरखकी शिक्षाको है, नहीं तो धर्ममें काहूकी प्रवृत्ति न होइ जैसें बालककों औषधी खवानी चाहिये, तब लड्डू दिखाईये, और दीजिये ता लोभतें औषधी पीवे. तब औषधिको यह फल नहीं जो लडुआ खाय, औषधिको तो आरोग्य फल है, तैसें जीव सब विषयी हैं, लोभी है, तिनको लोभ स्वर्गादिकको दिखाय कर्ममें प्रवृत्त करें है पीछें याहूते निवृत्तिको फल उत्तम है, या ज्ञानकरि उन कर्मनको छुडावें है यह वेदको तात्पर्य है ॥ ४४ ॥ जो कर्म त्यागही मुख्य है तो पहिलेंई

वेदोक्तमेव कुर्वाणो निःसङ्गोऽर्पितमीश्वरे ॥ नैष्कर्म्यां लभते सिद्धिं रोचनार्था फलश्रुतिः ॥ ४६ ॥ य आशु हृदयग्रन्थिं निर्जिहीर्षुः परात्मनः ॥ विधिनोपचरेद्देवं तन्त्रोक्तेन च केशवम् ॥ ४७ ॥ लब्धानुग्रह आचार्यात्तेन संदर्शितागमः ॥ महापुरुषमभ्यर्चेन्मूर्त्याभिमतयात्मनः॥४८॥ शुचिः संमुखमासीनः प्राणसंयमनादिभिः ॥ पिण्डं विशोध्य संन्यासकृतरक्षोऽर्चयद्धरिम् ॥ ४९ ॥

---

कर्म त्याग कीजे ( तहां कहे है ) कि आपु अज्ञ होइ अजितेंद्रिय होइ जो वेदोक्त कर्म न करे तो कर्मके विना करे अधर्मसौ मरके फेरि मृत्युहीकों पावे सर्वदा कालहीकें मुखमें रहें ॥ ४५ ॥ तातें कर्म वेदोक्तही करे, निषिद्ध कर्म न करे, फेरि कर्मके फलकी इच्छा न राखे, जो कछु करे सो सब ईश्वरविषे समर्पण करे तब मोक्षरूप सिद्धि पावे ( तहां पूर्वपक्ष कहे हैं ) अहो वेदविषें फल सुनें जाय हैं जैसे औषधि पिवाइवेको बालकको लडुआ देनों ताते कर्म कियेते फल अवश्य होइगो ( तहां कहे है ) यह मति कहो कर्मनमें प्रीति उपजाइवेको फल सुनाइवो है जैसे औषधि देवेके समय बालकको मीठी चीज दिखावे हैं, अब वैदिककर्म कहिकै आगमकी विधि कहै हैं ॥ ४६ ॥ जो कोई निर्विकार जीवकी अहंकारकी गांठि छुडायो चाहें सो आगम और वेदोक्तके प्रकार करिके सबकी पूजा करे ॥४७॥ सो पूजाप्रकार कहैं है जब याको ईश्वर अनुग्रह करे तब सद्गुरु मिले है वा गुरूनते पूजाकी विधि जाने तब आपुको जैसी मूर्ति रुचे तैसेही मूर्ति करिकै भगवानको पूजन करे ॥ ४८ ॥ ( सो प्रकार कहै है ) पहिले तौ आपु स्नानादिक करिकै पवित्र होइ, वा मूर्तिके सन्मुख

